होदि [ सव्वजीवरासी रिण ≡ रिण ≡ a । ४ ] । तम्हि असंखेज्जलोगपरिमाणमवणिदे सेसं साधा- ४ २ a

रणवणप्फदिकाइयजीवपरिमाणं होदि । १३ ≡ । तं तप्पाउग्गअसंखेज्जलोगेण खंडिदे तत्थ एगभागो साहारणबादरजीवपरिमाणं होदि । १३ ≡ ९ । सेसबहुभागा साधारणसुहुमरासिपरिमाणं होदि । १३ ≡ ८ ९ । पुणो साधारणबादररासिं तप्पाउग्गअसंखेज्जलोगेण खंडिदे तत्थेग-भागं साधारणबादरपज्जत्तपरिमाणं होदि १३ ≡ १ ९ ७ । सेसबहुभागा साधारणबादरअपज्जत्तरासिपरिमाणं

इसमेंसे असंख्यात लोकप्रमाणको घटानेपर शेष साधारण वनस्पतिकायिक जीवोंका प्रमाण होता है ।

उदाहरण— साधारण वनस्पतिकायिक जीवराशि = सामान्य वनस्पतिकायिक जीवराशि– असंख्यात लोकप्रमाण ( प्रत्येक वनस्पति जीवराशि ) = ( स. जी. रा. ) – $\left[ \left( \frac{\equiv २}{४\ a} \right) + \left( \equiv a\ ४ \frac{५२३}{७२९} \right) \right] - \left( \equiv a \equiv a \right) = ( १३ \equiv )$.

इसे अपने योग्य असंख्यात लोकसे खण्डित करने पर उसमेंसे एक भाग साधारण बादर जीवोंका प्रमाण होता है, और शेष बहुभाग साधारण सूक्ष्म जीवराशिका प्रमाण होता है ।

उदाहरण— साधारण बादर वनस्पति ( निगोद ) कायिक जीवराशि

$$= \frac{\text{साधारण वनस्पति कायिक जीवराशि}}{\text{असंख्यात लोक}} = \left( \frac{१३ \equiv}{९} \right)$$

साधारण सूक्ष्म वनस्पति ( निगोद ) कायिक जीवराशि

$$= \frac{\text{साधारण व. का. जी. राशि}}{\text{असंख्यात लोक}} \times \frac{\text{अ. लो.} - १}{१} = \left( १३ \equiv \frac{८}{९} \right)$$

पुनः साधारण बादर राशिको अपने योग्य असंख्यात लोकसे खण्डित करनेपर उसमेंसे एक भाग साधारण बादर पर्याप्त जीवोंका प्रमाण होता है, और शेष बहुभाग साधारण बादर अपर्याप्त जीवोंकी राशिका प्रमाण होता है ।

होदि १३ $\equiv$ ६ । पुणो साधारणसुहुमरासिं तप्पाओग्गसंखेज्जरूवेहि खंडिय तत्थ बहुभागं साधारण-
     ९ ७

सुहुमपज्जत्तपरिमाणं होदि १३ $\equiv$ ८ ४ । सेसेगभागं साधारणसुहुमअपज्जत्तरासिपमाणं होदि १३ $\equiv$ ८ ।
                                  ९ ५                                                          ९ ५

पुणो पुव्वमवणिदअसंखेज्जलोगपरिमाणरासी पत्तेयसरीरवणप्फदिजीवपरिमाणं होदि $\equiv a \equiv a$ । तप्पत्तेयसरीरवणप्फई दुविहा बादरणिगोदपदिट्ठिद-अपदिट्ठिदभेदेण । तत्थ अपदिट्ठिदपत्तेयसरीरवणप्फई असंखेज्जलोगपरिमाणं होइ $\equiv a$ । तम्मि असंखेज्जलोगेण गुणिदे बादरणिगोदपदिट्ठिदरासिपरिमाणं होदि

उदाहरण— साधारण बादर पर्याप्त वनस्पतिका. जी. रा. = $\frac{\text{साधारण बा. व. का. जीवराशि}}{\text{असंख्यात}}$

$$= \left( १३ \underset{९}{\equiv} \; \underset{७}{१} \right)$$

साधारण बादर वनस्पतिकायिक अपर्याप्त जीवराशि

$$= \frac{\text{सा. बा. व. का. जीवराशि}}{\text{असंख्यात}} \times \frac{\text{अ} - १}{१} = \left( १३ \underset{९}{\equiv} \; \underset{७}{६} \right)$$

पुनः साधारण सूक्ष्म राशिको अपने योग्य संख्यात रूपोंसे खण्डित करनेपर उसमेंसे बहुभाग साधारण सूक्ष्म पर्याप्त जीवोंका प्रमाण होता है, और शेष एक भाग साधारण सूक्ष्म अपर्याप्त जीवोंकी राशिका प्रमाण होता है ।

उदाहरण— साधारण सूक्ष्म वनस्पतिकायिक पर्याप्त जीवराशि

$$= \frac{\text{साधारण सूक्ष्म वनस्पतिकायिक जीव राशि}}{\text{संख्यात}} \times \frac{\text{संख्यात} - १}{१} = \left( १३ \equiv \underset{९}{८} \; \underset{५}{४} \right)$$

साधारण सूक्ष्म वनस्पतिकायिक अपर्याप्त जीवराशि

$$= \frac{\text{सा. सू. व. जीवराशि}}{\text{संख्यात}} = \left( १३ \equiv \underset{९}{८} \; \underset{५}{१} \right)$$

पुनः पूर्वमें घटाई गई असंख्यात लोकप्रमाण राशि प्रत्येकशरीर वनस्पति जीवोंका प्रमाण होता है । बादर निगोद जीवोंसे प्रतिष्ठित और अप्रतिष्ठित होनेके कारण वे प्रत्येकशरीर वनस्पति जीव दो प्रकार हैं । इनमेंसे अप्रतिष्ठित प्रत्येकशरीर वनस्पति जीव असंख्यात लोकप्रमाण हैं । इस अप्रतिष्ठित प्रत्येकवनस्पति जीवराशिको असंख्यात लोकोंसे गुणा करनेपर बादर-निगोद प्रतिष्ठित जीवराशिका प्रमाण होता है ।

**$\equiv a \equiv a$ । ते दो वि रासी पज्जत्त-अपज्जत्तभेदेण दुविहा होंति । पुणो पुव्वुत्तबादरपुढविपज्जत्तरासिमावलियाए असंखेज्जदिभागेण खंडिदे बादरणिगोदपदिट्ठिदपज्जत्तरासिपरिमाणं होदि $\begin{matrix}=\\४\;९\;९\\प\\a\end{matrix}$ । तं आवलियाए असंखेज्जदिभागेण भाजिदे बादरणिगोदअपदिट्ठिदपज्जत्तरासिपरिमाणं होदि $\begin{matrix}=\\४\;९\;९\;९\\प\\a\end{matrix}$ । सगसगपज्जत्तरासिं सगसगसामण्णरासिम्मि अवणिदे सगसगअपज्जत्तरासिपरिमाणं होदि । बादरणिगोद-**

---

उदाहरण— प्रत्येकशरीर वनस्पतिकायिक जीवराशि = असंख्यात लोकप्रमाण

$$= ( \equiv a \;\overline{\equiv}\; \overline{a} )$$

अप्रतिष्ठित प्रत्येकशरीर वनस्पतिकायिक जीवराशि

= असंख्यात लोकप्रमाण = $\equiv a$ ।

सप्रतिष्ठित प्रत्येक वनस्पति जीवराशि = असंख्यात लोकप्रमाण अप्रतिष्ठित प्रत्येकशरीर वनस्पतिकायिक जीवराशि = ( $\equiv a \equiv a$ ).

ये दोनों ही राशियां पर्याप्त और अपर्याप्तके भेदसे दो प्रकार हैं । पुनः पूर्वोक्त बादर पृथिवीकायिक पर्याप्त जीवराशिको आवलीके असंख्यातवें भागसे खण्डित करनेपर बादर-निगोद-प्रतिष्ठित पर्याप्त जीवोंकी राशिका प्रमाण होता है ।

उदाहरण— बादर-निगोद-प्रतिष्ठित प्रत्येकशरीर वनस्पतिकायिक पर्याप्त जीवराशि

$$= \text{पृ. का. बा. पर्याप्त जीवराशि} \div \frac{\text{आवली}}{\text{असंख्यात}} = \left( \frac{=\,प\,९}{४\,a} \div \frac{१}{९} \right) = \left( \frac{=\,प\,९\,९}{४\,a\quad १} \right)$$

इसमें आवलीके असंख्यातवें भागका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना बादर-निगोद-अप्रतिष्ठित पर्याप्त जीवोंकी राशिका प्रमाण होता है ।

उदाहरण— बादर-निगोद-अप्रतिष्ठित प्रत्येकशरीर वनस्पतिकायिक पर्याप्त जीवराशि

$$= \text{बा. नि. प्र. प्र. श. व. कायिक पर्याप्त जीवराशि} \div \frac{\text{आवली}}{\text{असंख्यात}}$$

$$= \left( \frac{=\,प\,९}{४\,a}\,\frac{९}{१} \div \frac{१}{९} \right) = \left( \frac{=\,प\,९}{४\,a}\,\frac{९}{१}\,\frac{९}{१} \right)$$

**अपनी अपनी सामान्यराशिमेंसे अपनी अपनी पर्याप्त राशिको घटा देनेपर शेष अपनी अपनी अपर्याप्त राशिका प्रमाण होता है ।**

पदिट्ठिद ≢ a ≡ a रिण = ।　　बादरणिगोदअपदिट्ठिद ≡ a रिण = ।
४ १ १　　　　४ १ १ १
प　　　　प
a　　　　a

पुणो आवलियाए असंखेज्जदिभागेण पदरंगुलमवहारिय लद्धेण जगपदरे भागं घेत्तूण लद्धं = ।
४
५
७

तं आवलियाए असंखेज्जदिभागेण खंडियाणेगखंडं पुधं ठविय सेसबहुभागे घेत्तूण चत्तारि समपुंजं कादूण पुधं ठवेयव्वं[1] । पुणो आवलियाए असंखेज्जदिभागे विरलिदूण अवणिदएगखंडं समखंडं करिय दिण्णे तत्थ बहुखंडे पढमपुंजे पक्खित्ते[2] बेइंदिया होंति । पुणो आवलियाए असंखेज्जदिभागं विरलिदूण दिण्णसेससमखंडं करिय दादूण तत्थ बहुभागे बिदियपुंजे पक्खित्ते तेइंदिया होंति । पुव्वविरलणादो[3] संपहि विरलणा किं सरिसा किं साधिया किं ऊणेत्ति पुच्छिदे णत्थि एत्थ उवएसो । पुणो तप्पाउग्ग-

उदाहरण— बादर निगोद अप्रतिष्ठित प्रत्येकशरीर वनस्पतिकायिक अपर्याप्त जीवराशि
= अप्र. प्र. श. व. कायिक जीवराशि − अप्र. प्र. श. व. कायिक पर्याप्त जीवराशि

$$= (\equiv a) - \left( \frac{=\text{प}\,१}{४\,a}\;\frac{१}{१}\;\frac{१}{१} \right)$$

बादर-निगोद-प्रतिष्ठित प्रत्येकशरीर वनस्पतिकायिक अपर्याप्त जीवराशि
= सप्र. प्र. श. व. कायिक जीवराशि − सप्र. प्र. श. व. कायिक पर्याप्त जीवराशि

$$= (\equiv a \equiv a) - \left( \frac{=\text{प}\,१}{४\,a}\;\frac{१}{१} \right)$$

पुन: आवलीके असंख्यातवें भागसे भाजित प्रतरांगुलका जगप्रतरमें भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसे आवलीके असंख्यातवें भागसे खंडित कर एक भागको पृथक् स्थापित करके और शेष बहुभागको ग्रहण करके उसके चार समान पुंज करके पृथक् स्थापित करना चाहिये । पुनः आवलीके असंख्यातवें भागका विरलन करके अपनीत एक खण्डके समान खण्ड कर देनेपर उसमेंसे बहुभागको प्रथम पुंजमें मिला देनेपर दोइन्द्रिय जीवोंका प्रमाण होता है । पुनः आवलीके असंख्यातवें भागका विरलन करके देनेसे अवशिष्ट रही राशिके समान खण्ड करके देनेपर उसमेंसे बहुभागको द्वितीय पुंजमें मिलानेसे तीनइन्द्रिय जीवोंका प्रमाण होता है । इस समयका विरलन पूर्व विरलनसे क्या सदृश है, क्या साधिक है, किं वा न्यून है, इस प्रकार पूछनेपर यही उत्तर है कि इसका उपदेश नहीं है । पुनः तत्प्रायोग्य आवलीके असंख्यातवें भागका विरलन

१ द ब ठवेयंतये.　　२ द ब पक्खेत्ते.　　३ द ब °विरलणाउ.

**आवलियाए असंखेज्जदिभागं विरलिदूण सेसखंडं समखंडं करिय दिण्णे तत्थ बहुखंडे तदियपुंजे पक्खित्ते चउरिंदिया होंति । सेसेगखंडं चउत्थपुंजे पक्खित्ते पंचेंदियमिच्छाइट्ठी होंति । तस्स ट्ठवणा परिमाणा वि**

| बी = ८४२४ ।<br>४।४।६५६१ ।<br>२<br>a | ती = ६१२० ।<br>४।४।६५६१।<br>२<br>a | च = ५८६४ ।<br>४।४।६५६१ ।<br>२<br>a | प = ५८३६ ।<br>४।४।६५६१ ।<br>२<br>a |
|---|---|---|---|

**पुणो पदरंगुलस्स संखेज्जदिभागेण जगपदरे[1] भागं घेत्तूण जं लद्धं तं आवलियाए असंखेज्जदिभागेण खंडिऊणेगखंडं पुधं ठवेदूण सेसबहुभागं घेत्तूण चत्तारि सरिसपुंजं कादूण ट्ठवेयव्वं[2] । पुणो आवलियाए असंखेज्जदिभागं विरलिदूण अवणिदएयखंडं समखंडं करिय दिण्णे[3] तत्थ बहुखंडे पढमपुंजे पक्खित्ते तेइंदियपज्जत्ता होंति । पुणो आवलियाए असंखेज्जदिभागं विरलिदूण सेसएयखंडं समखंडं कादूण दिण्णे तत्थ बहुखंडा बिदियपुंजे पक्खित्ते बेइंदियपज्जत्ता होंति । पुणो आवलियाए असंखेज्जदिभागं विरलिदूण सेसएयखंडं समखंडं कादूण दिण्णे तत्थ बहुभागं तदियपुंजे पक्खित्ते पचेंदियपज्जत्ता होंति पुणो सेसेगभागं**

कर शेष खण्डके समान खण्ड करके देनेपर उनमेंसे बहुभागको तृतीय पुंजमें मिला देनेसे चारइन्द्रिय जीवोंका प्रमाण होता है । शेष एक खण्डको चौथे पुंजमें मिलानेपर पंचेन्द्रिय मिथ्यादृष्टि जीवोंका प्रमाण होता है । (उनकी स्थापना व प्रमाण मूलमें तथा गो. जी गाथा १७९ की टीकामें देखिये ) ।

पुनः प्रतरांगुलके संख्यातवें भागसे भाजित जगप्रतरको ग्रहण करके अर्थात् जगप्रतरमें प्रतरांगुलके संख्यातवें भागका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसे आवलीके असंख्यातवें भागसे खण्डित कर एक भागको पृथक् स्थापित करके शेष बहुभागके चार सदृश पुंज करके स्थापित करना चाहिये । पुनः आवलीके असंख्यातवें भागका विरलन करके अलग स्थापित किये हुए एक खण्डके समान खण्ड करके देनेपर उसमेंसे बहुभागको प्रथम पुंजमें मिला देनेसे तीनइन्द्रिय पर्याप्त जीवोंका प्रमाण होता है । पुनः आवलीके असंख्यातवें भागका विरलनकर शेष एक भागके समान खण्ड करके देनेपर उसमेंसे बहुभागको द्वितीय पुंजमे मिला देनेसे दोइन्द्रिय पर्याप्त जीवोंका प्रमाण होता है । पुनः आवलीके असंख्यातवें भागका विरलनकर शेष खण्डके समान खण्ड करके देनेपर उसमेंसे बहुभागको तीसरे पुंजमें मिला देनेसे पंचेन्द्रिय पर्याप्त

१ द जगपदर॰, ब जगपदरं. २ द ब ट्ठवेयं वा. ३ द ब दिण्णो.

चउत्थपुंजे पक्खित्ते चउरिंदियपज्जत्ता होंति । तस्स ट्ठवणा

| ती = ८४२४ / ४।४।६५६१ / ५ | चि = ६१२० / ४।४।६५६१ / ५ |
| --- | --- |

| पं = ५८६४ / ४।४।६५६१ / ५ | च = ५८३६ / ४।४।६५६१ / ५ |
| --- | --- |

पुणो पुव्वुत्तबीइंदियादिसामण्णरासिम्मि सगसगपज्जत्तरासिमवणिदे सगसगअपज्जत्तरासिपमाणं होदि । तं चेदं

| बि ५।६१२० । =८४२४ । a । ४।४।६५६१ । | ती ५ ।८४२४ । =६१२० ।a। ४।४।६५६१ । |
| --- | --- |

| च ५ । ५८३६ । = ५८६४ ।a। ४।४।६५६१ । | पं ५ । ५८६४ । =५८३६ । a । ४।४।६५६१ । |
| --- | --- |

पुणो पंचेंदियपज्जत्तरासीणं मज्झे देव-णेरइय-मणुसरासि-देवरासिसंखेज्जदिभागभूदतिरिक्खसण्णिरासिमवणिदे अवसेसमा तिरिक्खअसण्णिपज्जत्ता होंति । तं चेदं पज्जत्त = ५८६४ / ४ । ४ । ६५६१ / ५ रिण रा. = / ४ । ६५५३६ | - २ मू. | १ । ३ मू. | = / ४ । ६५५३६ । ५ | पुणो पुव्वं अवणिदतिरिक्खसण्णिरासीणं तप्पाउग्गसंखेज्जरूवेहि खंडिदे तत्थ बहुभागा तिरिक्खसण्णिपंचेंदिय-

जीवोंका प्रमाण होता है । पुनः शेष एक भागको चौथे पुंजमें मिलादेनेपर चारइन्द्रिय पर्याप्त जीवोंका प्रमाण होता है । ( इनकी स्थापना मूलमें तथा गो. जी. गाथा १८० की टीकामें देखिये ) ।

पुनः पूर्वोक्त दोइन्द्रियादि सामान्य राशिमेंसे अपनी अपनी पर्याप्त राशिको घटा देनेपर शेष अपनी अपनी अपर्याप्त राशिका प्रमाण होता है । ( स्थापना मूलमें देखिये ) ।

पुनः पंचेन्द्रिय पर्याप्त राशियोंके बीचमेंसे देव, नारकी, मनुष्य तथा देवराशिके संख्यातवें भागप्रमाण तिर्यंच संज्ञी जीवोंकी राशिको घटा देनेपर शेष तिर्यंच असंज्ञी पर्याप्त जीवोंका प्रमाण होता है । पुनः पूर्वमें अपनीत तिर्यंच संज्ञी राशिको अपने योग्य संख्यात रूपोंसे खण्डित करनेपर उसमेंसे बहुभाग तिर्यंच संज्ञी पंचेन्द्रिय पर्याप्त जीवराशि होती है और

१ द पुऊत्तर, ब पुव्वत्तर. २ ब मणुसरासिदेवरासिं च. ३ द अवसेसं, ब अवसेसे.

पज्जत्तरासी होदि, सेसेगभागं सण्णिपंचेंदियअपज्जत्तरासिपमाणं होदि। तं चेदं = ४ । ६५५३६ । ५ । ५ । = ४ । ६५५३६ । ५ । ५ ।

। एवं संखापरूवणा सम्मत्ता ।

सुद्धखरभूजलाणं बारस बावीस सत्त य सहस्सा। तेउतिए दिवसतियं वरिसं तिसहस्स दस य जेट्ठाऊ ॥ २८१

१२००० । २२००० । ७००० । दि ३ । व ३००० । व १०००० ।

वासदिणमासबारसमुगुवण्णंछक्क वियलजेट्ठाऊ । णवपुव्वंगपमाणं उक्कस्साऊ सरिसवाणं[1] ॥ २८२

व १२ । दि ४९ । मा ६ । पुव्वंग ९ ।

बाहत्तरि बादालं वाससहस्साणि पक्खिउरगाणं । अवसेसातिरियाणं उक्कस्सं पुव्वकोडीओ ॥ २८३

७२००० । ४२००० । पुव्वकोडि १ ।

शेष एक भाग संज्ञी पंचेन्द्रिय अपर्याप्त जीव राशिका प्रमाण होता है। ( स्थापना मूलमें देखिये )।

इस प्रकार संख्याप्ररूपणा समाप्त हुई।

शुद्ध पृथिवीकी उत्कृष्ट आयु बारह हजार वर्ष, खर पृथिवीकी बाईस हजार वर्ष, जलकी सात हजार वर्ष, तेजस्कायकी तीन दिन, वायुकायकी तीन हजार वर्ष, और वनस्पतिकायकी दश हजार वर्ष प्रमाण है ॥ २८१ ॥

शुद्ध पृथिवी वर्ष १२०००, ख. पृ. २२००० । जल ७००० । तेज. दिन ३ । वायु. ३००० वर्ष । वन. १०००० ।

विकलेन्द्रियोंमें दोइन्द्रियोंकी उत्कृष्ट आयु बारह वर्ष, तीनइन्द्रियोंकी उनंचास दिन, और चारइन्द्रियोंकी छह मासप्रमाण है। पंचेन्द्रियोंमें सरिसृपोंकी उत्कृष्ट आयु नौ पूर्वांगप्रमाण होती है ॥ २८२ ॥ वर्ष १२ । दिन ४९ । मास ६ । पूर्वांग ९ ।

पक्षियोंकी उत्कृष्ट आयु बहत्तर हजार वर्ष और सर्पोंकी ब्यालीस हजार वर्षप्रमाण होती है। शेष तिर्यंचोंकी उत्कृष्ट आयु एक पूर्वकोटिप्रमाण है ॥ २८३ ॥

वर्ष ७२०००० । ४२००० । पूर्वकोटि १ ।

---

१ द ब सरिपाणं.

एदे उक्कस्साऊ पुव्वावरविदेहजादतिरियाणं । कम्मावणिपडिबद्धे बाहिरभागे सयंपहगिरीदो[1] ॥ २८४
तत्थेव सव्वकालं केई जीवाण भरहे एरवदे । तुरिमस्स पढमभागे एदेणं होदि उक्कस्सं ॥ २८५
उस्सासस्सट्ठारसभागं एइंदिए जहण्णाऊ । वियलसयलिंदियाणं तत्तो संखेज्जसंगुणिदं ॥ २८६
वरमज्झिमवरभोगजतिरियाणं तियदुगेक्कपल्लाऊ । अवरे वरम्मि तत्तियमविणस्सरभोगभूवाणं ॥ २८७

प ३ । प २ । प १ ।

समयजुदपुव्वकोडी जहण्णभोगजजहण्णयं आऊ । उक्कस्समेगपल्लं मज्झिमभेयं अणेयविहं ॥ २८८
समयजुदपल्लमेक्कं जहण्णयं मज्झिमम्मि अवराऊ । उक्कस्सं दोपल्लं मज्झिमभेयं अणेयविहं ॥ २८९
समयजुददोण्णिपल्लं जहण्णयं तिण्णिपल्लमुक्कस्सं । उक्कम्मियभोयभुए[2] मज्झिमभेयं अणेयविहं ॥ २९०

। आऊ सम्मत्ता ।

उपर्युक्त उत्कृष्ट आयु पूर्वापर विदेहोंमें उत्पन्न हुए तिर्यंचोंके तथा स्वयंप्रभ पर्वतके बाह्य कर्मभूमि भागमें उत्पन्न हुए तिर्यंचोंके ही सर्व काल पायी जाती है। भरत और ऐरावत क्षेत्रके भीतर चतुर्थ कालके प्रथम भागमें भी किन्हीं तिर्यंचोंके उक्त उत्कृष्ट आयु पायी जाती है ॥ २८४-२८५ ॥

एकेन्द्रियकी जघन्य आयु उच्छ्वासके अठारहवें भागप्रमाण और विकलेन्द्रिय एवं सकलेन्द्रिय जीवोंकी क्रमशः इससे उत्तरोत्तर संख्यातगुणी है ॥ २८६ ॥

उत्कृष्ट, मध्यम और जघन्य भोगभूमिज तिर्यंचोंकी आयु क्रमसे तीन, दो और एक पल्यप्रमाण है। अविनश्वर भोगभूमियोंमें जघन्य व उत्कृष्ट आयु उक्त तीन प्रकार ही है ॥२८७॥

प. ३ । प. २ । प. १ ।

जघन्य भोगभूमिजोंकी जघन्य आयु एक समय अधिक पूर्वकोटि और उत्कृष्ट एक पल्यप्रमाण है। मध्यम आयुके भेद अनेक प्रकार है ॥ २८८ ॥

मध्यम भोगभूमिमें जघन्य आयु एक समय अधिक एक पल्य और उत्कृष्ट दो पल्यप्रमाण है। मध्यम आयु अनेक प्रकार है ॥ २८९ ॥

उत्कृष्ट भोगभूमिमें जघन्य आयु एक समय अधिक दो पल्य और उत्कृष्ट तीन पल्य प्रमाण है। मध्यम आयुके अनेक भेद हैं ॥ २९० ॥

आयुका वर्णन समाप्त हुआ।

१ ब जदि. २ ब गिरिंदो.

आउवबंधणकाले[1] भूभेदट्ठीउरब्भयसिंगा[2] । चक्कमलो व्व कसाया छल्लेस्सामज्झिमंसेहिं ॥ २९१

जे जुत्ता णरतिरिया सगसगजोगेहिं लेस्ससंजुत्ता । णारइदेवा केई णियजोगतिरिक्खमाउ बंधंति ॥ २९२

। आउगबंधणभावा सम्मत्तं ।

उप्पत्ती तिरियाणं गब्भजसमुच्छिमो त्ति पत्तेक्कं । सच्चित्तसीदसंवदसेदरमिस्सा य जहजोग्गं ॥ २९३

गब्भुब्भवजीवाणं मिस्सं सच्चित्तणामधेयस्स । सीदं उण्हं मिस्सं संवदजोणिम्मि मिस्सा य ॥ २९४

संमुच्छिमजीवाणं सचित्ताचित्तमिस्ससीदुसिणा । मिस्सं संवदविवुदं णवजोणीओ हु सामण्णा ॥ २९५

पुढवीआई चउक्के णिच्चिदिरे सत्तलक्ख पत्तेक्कं । दस लक्खा रुक्खाणं छल्लक्खा वियलजीवाणं ॥ २९६

पंचक्खे चउलक्खा एवं बासट्ठिलक्खपरिमाणं । णाणाविहतिरियाणं होंति हु जोणी विसेसेणं ॥ २९७

। एवं जोणी सम्मत्ता ।

आयुके बन्धकालमें भूरेखा, हड्डी, मेढ़के सींग और पहियेके मल ( ओंगन ) के सदृश क्रोधादि कषायोंसे संयुक्त जो मनुष्य और तिर्यंच जीव अपने अपने योग्य छह लेश्याओंके मध्यम अंशोंसे सहित होते हैं तथा अपने अपने योग्य लेश्याओंसे सहित कोई कोई नारकी व देव भी अपने योग्य तिर्यंच आयुका बन्ध करते हैं ॥ २९१–२९२ ॥

आयुबन्धक भावोंका कथन समाप्त हुआ ।

तिर्यंचोंकी उत्पत्ति गर्भ और सम्मूर्च्छन जन्मसे होती है । इनमेंसे प्रत्येक जन्मकी सचित्त, शीत, संवृत तथा इनसे विपरीत अचित्त, उष्ण, विवृत और मिश्र ( सचित्ताचित्त, शीतोष्ण और संवृतविवृत ), ये यथायोग्य योनियां होती हैं ॥ २९३ ॥

गर्भसे उत्पन्न होनेवाले जीवोंके सचित्त नामक योनिमेंसे मिश्र ( सचित्ताचित्त ), शीत, उष्ण, मिश्र ( शीतोष्ण ) और संवृत योनिमेंसे मिश्र ( संवृत-विवृत ) योनि होती है ॥२९४॥

सम्मूर्च्छन जीवोंके सचित्त, अचित्त, मिश्र, शीत, उष्ण, मिश्र, संवृत, विवृत और संवृत-विवृत, ये साधारण रूपसे नौ ही योनियां होती हैं ॥ २९५ ॥

पृथिवी आदिक चार तथा नित्य व इतर निगोद इनमेंसे प्रत्येकके सात लाख, वृक्षोंके दश लाख, विकल जीवोंके छह लाख, और पंचेन्द्रियोंके चार लाख, इस प्रकार विशेष रूपसे नाना प्रकारके तिर्यंचोंके ये बासठ लाख प्रमाण योनियां होती हैं ॥ २९६–२९७ ॥

इस प्रकार योनियोंका कथन समाप्त हुआ ।

१ द ब कालो. २ द ब भूभेदट्टीउग्गुब्भयसिंसगा. ३ द ब गब्भुविभव. ४ द ब आउ°.

**सव्वे भोगभुवाणं संकप्पवसेण होइ सुहमेक्कं । कम्मावणितिरियाणं सोक्खं दुक्खं च संकप्पो ॥ २९८**

**। सुहदुक्खं समत्तं ।**

**तेत्तीसभेदसंजुदतिरिक्खजीवाण सव्वकालम्मि । मिच्छत्तगुणट्ठाणं वोच्छं सण्णीण तं माणं ॥ २९९**

**पणपणअज्जाखंडे भरहेरावदखिदिम्मि मिच्छत्तं । अवरे वरम्मि पण गुणठाणाणि कयाइ दीसंति ॥ ३००**

**पंचविदेहे सट्ठिसमण्णिदसदअज्जवखंडए तत्तो । विज्जाहरसेढीए बाहिरभागे सयंपहगिरीदो ॥ ३०१**

**सासणमिस्सविहीणा तिगुणट्ठाणाणि थोवकालम्मि । अवरे वरम्मि पण गुणठाणाइ कयाइ दीसंति ॥ ३०२**

**सव्वेसु वि भोगभुवे दो गुणठाणाणि थोवकालम्मि । दीसंति चउवियप्पं सव्वमिलिच्छम्मि[1] मिच्छत्तं ॥ ३०३**

**पज्जत्तापज्जत्ता जीवसमासाणि सयलजीवाणं । पज्जत्तिअपज्जत्ती पाणाणं होंति णिस्सेसा ॥ ३०४**

सब भोगभूमिज तिर्यंचोंके संकल्पवशसे केवल एक सुख ही होता है, और कर्मभूमिज तिर्यंचोंके सुख व दुख दोनोंकी कल्पना होती है ॥ २९८ ॥

सुख-दुखका वर्णन समाप्त हुआ।

संज्ञी जीवोंको छोड़ शेष तेतीस प्रकारके भेदोंसे युक्त तिर्यंच जीवोंके सब कालमें एक मिथ्यात्व गुणस्थान रहता है। संज्ञी जीवोंके गुणस्थानप्रमाणको कहते हैं ॥ २९९ ॥

भरत और ऐरावत क्षेत्रके भीतर पांच पांच आर्यखण्डोंमें जघन्य रूपसे एक मिथ्यात्व गुणस्थान और उत्कृष्ट रूपसे कदाचित् पांच गुणस्थान भी देखे जाते हैं ॥ ३०० ॥

पांच विदेहोंके भीतर एकसौ साठ आर्यखण्डोंमें, विद्याधरश्रेणियोंमें और स्वयंप्रभ पर्वतके बाह्य भागमें सासादन एवं मिश्र गुणस्थानको छोड़ तीन गुणस्थान जघन्यरूपसे स्तोक कालके लिये होते हैं। उत्कृष्टरूपसे पांच गुणस्थान भी कदाचित् देखे जाते हैं ॥ ३०१-३०२ ॥

सर्व भोगभूमियोंमें दो गुणस्थान और स्तोक कालके लिये चार गुणस्थान देखे जाते हैं। सब म्लेच्छखण्डोंमें एक मिथ्यात्व गुणस्थान ही रहता है ॥ ३०३ ॥

सम्पूर्ण जीवोंके पर्याप्त और अपर्याप्त दोनों जीवसमास, पर्याप्ति और अपर्याप्ति तथा सब ही प्राण होते हैं ॥ ३०४ ॥

-----

१ द सव्वमे°.

चउसण्णा तिरियगदी सयलाओ इंदियाओ छक्काया । एक्कारस जोगा तियवेदा कोहादियकसाया ॥ ३०५

छण्णाणा दो संजम तियदंसण दव्व-भावदो लेस्सा । छच्चेव य भवियदुगं छस्सम्मत्तेहिं संजुत्ता ॥ ३०६

सण्णिअसण्णी होंति हु ते आहारा तहा अणाहारा । णाणोवजोगदंसणउवजोगजुदाणि ते सव्वे ॥ ३०७

। एवं गुणठाणा सम्मत्ता ।

केइ पडिबोहणेण य केइ सहावेण तासु भूमीसुं । दट्ठूणं सुहदुक्खं केइ तिरिक्खा बहुपयारा ॥ ३०८

जाइभरणेण केई केइ जिणिंदस्स महिमदंसणदो । जिणबिंबदंसणेण य पढमुवसमं[1] वेदगं च गेण्हंति ३०९

। सम्मत्तगहणं गदं ।

पुढविप्पहुदिवणप्फदिअंतं वियला य कम्मणरतिरिए । ण लहंति तेउवाउ मणुवाउ अणंतरे जम्मे ॥ ३१०

बत्तीसभेदतिरिया ण होंति कइयाइ[3] भोगसुरणिरए । सेढिघणमेत्तलोए सव्वे पक्खेसु जायंति ॥ ३११

सब तिर्यंच जीवोंके चारों संज्ञायें, तिर्यंचगति, समस्त इन्द्रियां, छहों काय, ग्यारह योग ( वैक्रियिक, वैक्रियिकमिश्र, आहारक और आहारकमिश्रको छोड़ ), तीनों वेद, क्रोधादिक चारों कषायें, छह ज्ञान ( ३ ज्ञान और ३ अज्ञान ), दो संयम ( असंयम व देशसंयम ), केवलदर्शनको छोड़ शेष तीन दर्शन, द्रव्य व भाव रूपसे छहों लेश्यायें, भव्यत्व-अभव्यत्व और छहों सम्यक्त्व होते हैं। ये सब तिर्यंच संज्ञी व असंज्ञी, आहारक व अनाहारक, तथा ज्ञान व दर्शन रूप दोनों उपयोगोंसे सहित होते हैं ॥ ३०५-३०७ ॥

इस प्रकार गुणस्थानादिका वर्णन समाप्त हुआ।

उन भूमियोंमें कितने ही तिर्यंच जीव प्रतिबोधसे और कितने ही स्वभावसे भी प्रथमोपशम एवं वेदक सम्यक्त्वको ग्रहण करते हैं। इसके अतिरिक्त बहुत प्रकारके तिर्यंचोंमेंसे कितने ही सुख-दुखको देखकर, कितने ही जातिस्मरणसे, कितने ही जिनेन्द्रमहिमाके दर्शनसे, और कितने ही जिनबिम्बके दर्शनसे प्रथमोमशम व वेदक सम्यक्त्वको ग्रहण करते है ॥ ३०८-३०९ ॥

इस प्रकार सम्यक्त्वग्रहणका कथन समाप्त हुआ।

पृथिवीको आदि लेकर वनस्पतिपर्यन्त स्थावर और विकलेन्द्रिय जीव कर्मभूमिज मनुष्य व तिर्यंचोंमें उत्पन्न होते हैं। परन्तु विशेष इतना है कि तेजस्कायिक और वायुकायिक जीव अनन्तर जन्ममें मनुष्यायुको नहीं पाते हैं ॥ ३१० ॥

संज्ञी पर्याप्त और अपर्याप्तको छोड़ शेष बत्तीस प्रकारके तिर्यंच जीव भोगभूमिज, देव और नारकियोंमें कदापि उत्पन्न नहीं होते। शेष जीव श्रेणीके घनप्रमाण लोकमें ये सब कहीं भी उत्पन्न होते हैं ॥ ३११ ॥

---

१ ब सव्व. २ द ब पढमुवसमे. ३ द किरियाइ.

पढमधरंतमसण्णी भवणतिए सयलकम्मणरतिरिए । सेढिघणमेत्तलोए सव्वे पक्खेसु जायंति ॥ ३१२

संखेज्जाउवसण्णी सदरसहस्सारगो त्ति जायंति । णरतिरिए णिरएसु वि संखातीदाउ जाव ईसाणं ॥ ३१३

चोत्तीसभेदसंजुदतिरिया हु अणंतरम्मि जम्मम्मि । ण हुंति सलागणरा भयणिज्जा णिव्वुदिपवेसे[1] ॥ ३१४

। एवं संकमं गदं ।

एत्तो चोत्तीसपदमप्पाबहुगं वत्तइस्सामो । तं जहा— सव्वत्थोवा तेउकाइयबादरपज्जत्ता ८ / a |

पंचेंदियतिरिक्खसण्णिअपज्जत्ता असंखेज्जगुणा । = / ४ | ६५५३६ | ५ | ५ | सण्णिपज्जत्ता संखेज्जगुणा ।

= / ४ | ६५५३६ | ५ | ५ | ४ । चउरिंदियपज्जत्ता संखेज्जगुणा = ५८३६ / ४ | ४ | ६५६१ / ५ । पचेंदियतिरिक्खा असण्णिपज्जत्ता

विसेसाहिया = ५८६४ रिण रा. = / ४ | ४ | ६५६१ | ५ । ४ | ६५५३६ | - २ मू. | १ | ३ मू. | = / ४ | ६५५३६ | ५ |

असंज्ञी जीव प्रथम पृथिवीके नारकों, भवनत्रिक ( भवनवासी, व्यन्तर और ज्योतिष्क ) और समस्त कर्मभूमिके मनुष्य व तिर्यंचोंमें उत्पन्न होते हैं । ये सब श्रेणीके घनप्रमाण लोकमें कहीं भी पैदा होते हैं ॥ ३१२ ॥

संख्यात वर्षकी आयुवाले संज्ञी जीव शतार-सहस्रार स्वर्ग तकके देव, मनुष्य, तिर्यंच और नारकियोंमें भी उत्पन्न होते हैं । परन्तु असंख्यात वर्षकी आयुवाले संज्ञी जीव ईशान कल्प तक देवोंमें ही उत्पन्न होते हैं ॥ ३१३ ॥

उपर्युक्त चौंतीस भेदोंसे संयुक्त तिर्यंच जीव निश्चय ही अनन्तर जन्ममें शलाकापुरुष नहीं होते । परन्तु मुक्तिप्रवेशमें ये भजनीय हैं, अर्थात् अनन्तर जन्ममें ये कदाचित् मुक्तिको भी प्राप्त कर सकते हैं ॥ ३१४ ॥

इस प्रकार संक्रमका कथन समाप्त हुआ ।

अब यहांसे आगे चौंतीस प्रकारके तिर्यंचोंमें अल्पबहुत्वको कहते हैं । वह इस प्रकार है— (१) बादर तेजस्कायिक पर्याप्त जीव सबसे थोड़े हैं । (२) इनसे असंख्यातगुणे पंचेन्द्रिय तिर्यंच संज्ञी अपर्याप्त हैं । (३) इनसे संख्यातगुणे संज्ञी पर्याप्त हैं । (४) इनसे संख्यातगुणे चार इन्द्रिय पर्याप्त हैं । (५) इनसे विशेष अधिक पंचेन्द्रिय तिर्यंच असंज्ञी पर्याप्त हैं । (६) इनसे

१ ब मंडिपवेसे. २ द ब सव्वट्ठोवा.

बीइंदियपज्जत्ता विसेसाहिया = ६१२० । / ४ । ४ । ६५६१ । / ५ तीइंदियपज्जत्ता विसेसाहिया = ८४२४ । / ४ । ४ । ६५६१ / ५ असण्णिअपज्जत्ता असंखेज्जगुणा ५ । ५८६४ । / = ५८३६ । a / ४ । ४ । ६५६१ । रिण = / ४ । ६५५३६ । ५ । ५ चउरिंदियअपज्जत्ता विसेसाहिया ५ । ५८३६ । / = ५८६४ । a । / ४ । ४ । ६५६१ । तीइंदियअपज्जत्ता विसेसाहिया ५ । ८४२४ / = ६१२० । a । / ४ । ४ । ६५६१ । बीइंदियअपज्जत्ता विसेसाहिया ५ । ६१२० । / = ८४२४ । a । / ४ । ४ । ६५६१ । अपदिट्ठिदपज्जत्ता असंखेज्जगुणा = / ४ । ९ । ९ । ९ । / प / a पदिट्ठिदपज्जत्ता असंखेज्जगुणा = / ४ । ९ । ९ । / प / a पुढविबादरपज्जत्ता असंखेज्जगुणा = / ४ । ९ । / प / a आउबादरपज्जत्ता असंखेज्जगुणा = / ४ / प / a वाउबादरपज्जत्ता असंखेज्जगुणा ≡ । / ७ अपदिट्ठिदअपज्जत्ता असंखेज्जगुणा ≡ a रिण = / ४ । ९ । ९ । ९ । / प / a पदिट्ठिदअपज्जत्ता असंखेज्जगुणा ≡ a ≡ a रिण = / ४ । ९ । ९ । / प / a तेउबादरअपज्जत्ता असंखेज्जगुणा ≡ a रिण ८ । / ९ a पुढविबादरअपज्जत्ता विसेसाहिया रिण ≡ a १० रिण = / ९ ९ । ९ । / ४ / ५ / a

विशेष अधिक दो इन्द्रिय पर्याप्त हैं । (७) इनसे विशेष अधिक तीन इन्द्रिय पर्याप्त हैं । (८) इनसे असंख्यातगुणे असंज्ञी अपर्याप्त हैं । (९) इनसे विशेष अधिक चार इन्द्रिय अपर्याप्त हैं । (१०) इनसे विशेष अधिक तीन इन्द्रिय अपर्याप्त हैं । (११) इनसे विशेष अधिक दो इन्द्रिय अपर्याप्त हैं । (१२) इनसे असंख्यातगुणे अप्रतिष्ठित प्रत्येक है । (१३) इनसे असंख्यातगुणे प्रतिष्ठित प्रत्येक हैं । (१४) इनसे असंख्यातगुणे पृथिवीकायिक बादर पर्याप्त जीव हैं । (१५) इनसे असंख्यातगुणे बादर जलकायिक पर्याप्त जीव हैं । (१६) इनसे असंख्यातगुणे बादर वायुकायिक पर्याप्त जीव हैं । (१७) इनसे असंख्यातगुणे अप्रतिष्ठित अपर्याप्त हैं । (१८) इनसे असंख्यातगुणे प्रतिष्ठित अपर्याप्त हैं । (१९) इनसे असंख्यातगुणे तेजस्कायिक बादर अपर्याप्त हैं । (२०) इनसे विशेष अधिक पृथिवीकायिक बादर अपर्याप्त हैं । (२१) इनसे

आउबादरअपज्जत्ता विसेसाहिया ≡ a १० १० रिण = । वाउबादरअपज्जत्ता[1] विसेसाहिया
९ ९ ९ ४
प
a

≡ a १० १० १० रिण ≡ । तेउसुहुमअपज्जत्ता असंखेज्जगुणा ≡ a ८ । पुढविसुहुमअपज्जत्ता
९ ९ ९ ९ ७ ९ ५

विसेसाहिया ≡ a १० ८ । आउसुहुमअपज्जत्ता[2] विसेसाहिया ≡ a १० १० ८ । वाउसुहुमअप-
९ ९ ५ ९ ९ ९ ५

ज्जत्ता विसेसाहिया ≡ a १० १० १० ८ । तेउकायसुहुमपज्जत्ता संखेज्जगुणा ≡ a ८ ४ । पुढवि-
९ ९ ९ ९ ५ ९ ५

सुहुमपज्जत्ता विसेसाहिया ≡ a १० ८ ४ । आउसुहुमपज्जत्ता विसेसाहिया ≡ a १० १० ८ ४ ।
९ ९ ९ ५ ९ ९ ९ ५

वाउसुहुमपज्जत्ता विसेसाहिया ≡ a १० १० १० ८ ४ । साधारणबादरपज्जत्ता असंखेज्जगुणा
९ ९ ९ ९ ५

१३ ≡ १ । साधारणबादरअपज्जत्ता असंखेज्जगुणा १३ ≡ ६ । साधारणसुहुमअपज्जत्ता अणंतगुणा
९ ७ ९ ७

१३ ≡ ८ । साधारणसुहुमपज्जत्ता असंखेज्जगुणा १३ ≡ ८ ४ ।
९ ५ ९ ५

। एवमप्पाबहुगं सम्मत्तं ।

ओगाहणं तु अवरं सुहुमणिगोदस्स पुण्णलद्धिस्स । अंगुलअसंखभागं जादस्स य तदियसमयम्मि ॥ ३१५

विशेष अधिक जलकायिक बादर अपर्याप्त हैं । (२२) इनसे विशेष अधिक वायुकायिक बादर अपर्याप्त हैं । (२३) इनसे असंख्यातगुणे तेजस्कायिक सूक्ष्म अपर्याप्त हैं । (२४) इनसे विशेष अधिक पृथिवीकायिक सूक्ष्म अपर्याप्त हैं । (२५) इनसे विशेष अधिक जलकायिक सूक्ष्म अपर्याप्त हैं । (२६) इनसे विशेष अधिक वायुकायिक सूक्ष्म अपर्याप्त हैं । (२७) इनसे संख्यातगुणे तेजस्कायिक सूक्ष्म पर्याप्त हैं । (२८) इनसे विशेष अधिक पृथिवीकायिक सूक्ष्म पर्याप्त हैं । (२९) इनसे विशेष अधिक जलकायिक सूक्ष्म पर्याप्त हैं । (३०) इनसे विशेष अधिक वायुकायिक सूक्ष्म पर्याप्त हैं । (३१) इनसे असंख्यातगुणे साधारण बादर पर्याप्त हैं । (३२) इनसे असंख्यातगुणे साधारण बादर अपर्याप्त हैं । (३३) इनसे अनंतगुणे साधारण सूक्ष्म अपर्याप्त हैं । (३४) और इनसे संख्यातगुणे साधारण सूक्ष्म पर्याप्त हैं ।

इस प्रकार अल्पबहुत्वका कथन समाप्त हुआ ।

सूक्ष्म निगोद लब्ध्यपर्याप्तकके उत्पन्न होनेके तीसरे समयमें अंगुलके असंख्यातवें भागप्रमाण जघन्य अवगाहना पायी जाती है ॥ ३१५ ॥

१ द ब आउबादरपज्जत्ता. २ द ब सुहुमपज्जत्ता. ३ द ब सुहुमपज्जत्ता.

**तत्तो पदेसवड्ढी जाव य दीहं तु जोयणसहस्सं । तस्स दलं विक्खंभं तस्सद्धं बहलमुक्कस्सं ॥ ३१६**

**जोयणसहस्समधियं बारस कोसूणमेक्कमेक्कं च । दीहसहस्सं पम्मे वियले सम्मुच्छिमे महामच्छे ॥ ३१७**

१००० | १२ | $\frac{३}{४}$ | १ | १००० |

**बितिचपपुण्णजहण्णं अणुद्धरीकुंथुकाणमच्छीसु । सित्थयमच्छोगाहं विंदंगुलसंखसंखगुणिदकमा[1] ॥ ३१८**

*एत्थ ओगाहणवियप्पं वत्तइस्सामो । तं जहा— सुहुमणिगोदलद्धिअपज्जत्तयस्स तदियसमयतब्भवत्थस्स एगमुस्सेहघणंगुलं ठविय तप्पाउग्गपलिदोवमस्स असंखेज्जदिभागेण भागे हिदे बलद्धं एदिस्से सव्वजहण्णोगाहणापमाणं होदि । तं चेदं[4] । एदस्स उवरि एगपदेसं वड्ढिदे सुहुमणिगोदलद्धिअपज्जत्तयस्स मज्झिमोगाहणवियप्पं होदि । तदो दुपदेसुत्तर-तिपदेसुत्तर-*

तत्पश्चात् एक हजार योजन लंबे, इससे आधे अर्थात् पांचसौ योजन चौड़े, और इससे आधे अर्थात् ढाईसौ योजन मोटे शरीरकी उत्कृष्ट अवगाहना तक प्रदेशवृद्धि होती गई है ॥ ३१६ ॥

कुछ अधिक एक हजार योजन, बारह योजन, एक कोश कम एक योजन, एक योजन और एक हजार योजन यह क्रमसे पद्म, विकलेन्द्रिय जीव और सम्मूर्छन महामत्स्यकी अवगाहनाका प्रमाण है ॥ ३१७ ॥

पद्म यो० १००० | द्वीन्द्रिय १२ | त्री. $\frac{३}{४}$ | च. १ | पं. १००० |

दो इन्द्रिय, तीन इन्द्रिय, चार इन्द्रिय और पंचेन्द्रिय पर्याप्त जीवोंमें क्रमसे अनुद्धरी, कुंथु, कानमक्षिका और सिक्थकमत्स्यके जघन्य अवगाहना होती है । इनमेंसे अनुद्धरीकी अवगाहना घनांगुलके संख्यातवें भागप्रमाण और शेष तीनकी उत्तरोत्तर क्रमसे संख्यातगुणी है ॥ ३१८ ॥

अब यहां अवगाहनाके विकल्पको कहते हैं । वह इस प्रकार है— उत्पन्न होनेके तीसरे समयमें उस भवमें स्थित सूक्ष्म निगोदिया लब्ध्यपर्याप्त जीवकी सर्व जघन्य अवगाहनाका प्रमाण, एक उत्सेधघनांगुलको रखकर उसके योग्य पल्योपमके असंख्यातवें भागसे भाजित करनेपर जो लब्ध आवे, उतना है । इसके ऊपर एक प्रदेशकी वृद्धि होनेपर सूक्ष्म निगोदिया लब्ध्यपर्याप्तकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प होता है । इसके पश्चात् दो प्रदेशोत्तर, तीन

१ द अणुद्दरी, ब अणुदरी. २ द ब सिद्धय. ३ द ब ११११ | १११ | ६ | ११ | ६ | १ | ६ |. अस्य संभावितसदृष्टिः गोम्मटसार-जीवकांडस्य ९६तमगाथायाः संस्कृतटीकायां द्रष्टव्या । ४ द ब

| ६८२२ |
|---|
| प a १९९९४ |
| a a २२२७७७७७७७ |

अस्य संभावितसंदृष्टिः गो. जी. ९४ तमगाथायाः संस्कृतटीकायां द्रष्टव्या ।

चदुपदेसुत्तरकमेण जाव सुहुमणिगोदलद्धिअपज्जत्तयस्स सव्वजहण्णोगाहणाणुवरि जहण्णोगाहणा रूऊणा-वलियाए असंखेज्जदिभागेण गुणिदमेत्तं वड्ढिदा त्ति[1]। ताधे सुहुमवाउकाइयलद्धिअपज्जत्तयस्स[2] सव्वजहण्णो-गाहणा दीसइ। एदमवि सुहुमणिगोदलद्धिअपज्जत्तयस्स मज्झिमोगाहियाण वियप्पं होदि। तदा इमा ओगाहणा पदेसुत्तरकमेण वड्ढावेदव्वा। तदणंतरोगाहणा रूवूणावलियाए असंखेज्जदिभागेण गुणिदमेत्तं वड्ढिदो त्ति। ताधे सुहुमतेउकाइयलद्धिअपज्जत्तस्स सव्वजहण्णोगाहणा दीसइ। एदमवि पुव्विल्लदोण्णं जीवाणं मज्झिमोगाहणवियप्पं होदि। पुणो एदस्सुवरिमपदेसुत्तरकमेण इमा ओगाहणा रूऊणावलियाए असंखेज्जदिभागेण गुणिदमेत्तं वड्ढिदो त्ति। ताधे सुहुमआउक्काइयलद्धिअपज्जत्तयस्स[3] सव्वजहण्णोगाहणा दीसइ। एदमवि पुव्विल्लतिण्हं जीवाण मज्झिमोगाहणवियप्पं होदि। तदो पदेसुत्तरकमेण चउण्हं जीवाण मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि जाव इमा ओगाहणा रूवूणावलियाए असंखेज्जदिभागेण गुणिदमेत्तं वड्ढिदो त्ति। ताधे सुहुमपुढविकाइयलद्धिअपज्जत्तयस्स सव्वजहण्णोगाहणा दीसइ। तदो पहुदि पदेसुत्तर-कमेण पंचण्हं जीवाणं मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि। इमा ओगाहणा रूऊणपलिदोवमस्स असंखेज्जदिभागेण गुणिदमेत्तं वड्ढिदो त्ति। [ ताधे बादरवाउकाइयलद्धिअपज्जत्तयस्स सव्वजहण्णोगाहणा दीसइ।

प्रदेशोत्तर एवं चार प्रदेशोत्तर क्रमसे सूक्ष्मनिगोदिया लब्ध्यपर्याप्तकी सर्वजघन्य अवगाहनाके ऊपर, यह जघन्य अवगाहना एक कम आवलीके असंख्यातवें भागसे गुणा करनेपर जो प्रमाण प्राप्त हो, उतनी बढ़ जाती है। उस समय सूक्ष्म वायुकायिक लब्ध्यपर्याप्तककी सर्वजघन्य अवगाहना दिखती है। यह भी सूक्ष्म निगोदिया लब्ध्यपर्याप्तककी मध्यम अवगाहनाका विकल्प है। तत्पश्चात् इस अवगाहनाके ऊपर प्रदेशोत्तर क्रमसे वृद्धि करना चाहिये। इस प्रकार वृद्धिके होनेपर वह अनन्तर अवगाहना एक कम आवलीके असंख्यातवें भागसे गुणितमात्र वृद्धिको प्राप्त हो जाती है। तब सूक्ष्म तेजस्कायिक लब्ध्यपर्याप्तकका सर्वजघन्य अवगाहनास्थान प्राप्त होता है। यह भी पूर्वोक्त दो जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका ही विकल्प होता है। पुनः इसके ऊपर प्रदेशोत्तरक्रमसे वृद्धिके होनेपर यह अवगाहना एक कम आवलीके असंख्यातवें भागसे गुणितमात्र वृद्धिको प्राप्त होजाती है। तब सूक्ष्म जलकायिक लब्ध्यपर्याप्तककी सर्वजघन्य अवगाहना प्राप्त होती है। यह भी पूर्वोक्त तीन जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प है। पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे चार जीवोंकी मध्यम अवगाहना चालू रहती है। जब तक कि यह अवगाहना एक कम आवलीके असंख्यातवें भागसे गुणितमात्र वृद्धिको प्राप्त होजावे। तब सूक्ष्म पृथिवीकायिक लब्ध्यपर्याप्तककी सर्वजघन्य अवगाहना प्राप्त होती है। यहांसे लेकर प्रदेशोत्तरक्रमसे पांच जीवोंकी मध्यम अवगाहना चालू रहती है। यह अवगाहना एक कम पल्योपमके असंख्यातवें भागसे गुणितमात्र वृद्धिको प्राप्त हो जाती है। [ तब बादर वायुकायिक लब्ध्यपर्याप्तककी सर्वजघन्य अवगाहना दिखती है। इसके

१ द ब गुणिदमेत्तवड्ढीदो त्ति. २ द ब लद्धिपज्जत्तयस्स. ३ द ब लद्धपज्जत्तयस्स.

तत्तो उवरि पदेसुत्तरकमेण छण्णं जीवाणं मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि जाव इमा ओगाहणा रूऊण-पलिदोवमस्स असंखेज्जदिभागेण ] गुणिदमेत्तं वड्ढिदो त्ति । ताधे बादरतेउकाइयअपज्जत्तस्स सव्वजहण्णोगाहणा दीसइ । तदो पदेसुत्तरकमेण सत्तण्हं जीवाणं मज्झिमोगाहणावियप्पं वड्ढदि जाव इमा ओगाहणा-मुवरि रूऊणपलिदोवमस्स असंखेज्जदिभागेण गुणिदतदणंतरोगाहणपमाणं वड्ढिदो त्ति । ताधे बादर-आउलद्धियपज्जत्तयस्स जहण्णोगाहणं दीसइ । तदो पदेसुत्तरकमेण अट्ठण्हं जीवाणं मज्झिमोगाहण-वियप्पं वड्ढदि जाव तदणंतरोवगाहणा रूऊणपलिदोवमस्स असंखेज्जदिभागेण गुणिदमेत्तं तदुवरि वड्ढिदो त्ति । ताधे बादरपुढविलद्धिअपज्जत्तयस्स जहण्णोगाहणं दीसइ । तदो पदेसुत्तरकमेण णवण्हं जीवाण मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि जाव तदणंतरोगाहणा रूऊणपलिदोवमस्स असंखेज्जदिभागेण गुणिदमेत्तं तदुवरि वड्ढिदो त्ति । ताधे बादरणिगोदजीवलद्धियपज्जत्तयस्स सव्वजहण्णोगाहणा होदि । तदो पदेसुत्तरकमेण दसण्हं जीवाण मज्झिमोगाहणावियप्पं वड्ढदि एदिस्से ओगाहणाए उवरि इमा ओगाहणा रूऊणपलिदोवमस्स असंखेज्जदिभागेण गुणिदमेत्तं वड्ढिदो त्ति । ताधे णिगोदपदिट्ठिदलद्धियपज्जत्तयस्स जहण्णोगाहणा दीसइ । तदो पदेसुत्तरकमेण एक्कारसजीवाण मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि जाव इमा ओगाहणामुवरि

ऊपर प्रदेशोत्तरक्रमसे छह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प चालू रहता है जब तक कि यह अवगाहना एक कम पल्योपमके असंख्यातवें भागसे ] गुणितमात्र वृद्धिको प्राप्त होजावे । तब बादर तेजस्कायिक अपर्याप्तककी सर्वजघन्य अवगाहना दिखती है । पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे सात जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प चालू रहता है जब तक कि इस अवगाहनाके ऊपर एक कम पल्योपमके असंख्यातवें भागसे गुणित उस अनन्तर अवगाहनाका प्रमाण बढ़ चुकता है । तब बादर जलकायिक लब्ध्यपर्याप्तककी जघन्य अवगाहना दिखती है । तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे आठ जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प चालू रहता है जब तक कि तदनंतर अवगाहना एक कम पल्योपमके असंख्यातवें भागसे गुणितमात्र इसके ऊपर वृद्धिको प्राप्त हो जावे । तब बादर पृथिवीकायिक लब्ध्यपर्याप्तककी जघन्य अवगाहना दिखती है । तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे उपर्युक्त नौ जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प बढ़ता जाता है जब तक कि तदनन्तर अवगाहना एक कम पल्योपमके असंख्यातवें भागसे गुणितमात्र इसके ऊपर वृद्धिको प्राप्त होजावे । तब बादर निगोद लब्ध्यपर्याप्तक जीवकी सर्वजघन्य अवगाहना होती है । पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे उक्त दश जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प बढ़ता जाता है जब तक कि इस अवगाहनाके ऊपर यह अवगाहना एक कम पल्योपमके असंख्यातवें भागसे गुणितमात्र वृद्धिको प्राप्त हो चुकती है । तब निगोदप्रतिष्ठित लब्ध्यपर्याप्तककी जघन्य अवगाहना दिखती है । तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे उक्त ग्यारह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प बढ़ता जाता है

१ द ब रूऊणा°. २ द तादे.

रूऊणपलिदोवमस्स असंखेज्जदिभागेण गुणिदतदणंतरोगाहणमेत्तं वड्ढिदो[1] त्ति। ताधे[2] बादरवणप्फदिकाइय-पत्तेयसरीरलद्धिअपज्जत्तयस्स जहण्णोगाहणा दीसइ। तदो पदेसुत्तरकमेण बारसण्हं जीवाण मज्झिमो-गाहणवियप्पं वड्ढदि तदणंतरोवगाहणा रूऊणपलिदोवमस्स असंखेज्जदिभागेण गुणिदमेत्तं तदुवरि वड्ढिदो त्ति। ताधे बीइंदियलद्धिअपज्जत्तयस्स सव्वजहण्णोगाहणा दीसइ। तदो पहुदि पदेसुत्तरकमेण तेरसण्हं जीवाणं मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि जाव तदणंतरोगाहणवियप्पं रूऊणपलिदोवमस्स असंखे-ज्जदिभागेण गुणिदमेत्तं तदुवरि वड्ढिदो त्ति। तदो तीइंदियलद्धियपज्जत्तयस्स सव्वजहण्णोगाहणा दीसइ। तदो पदेसुत्तरकमेण चोद्दसण्हं जीवाण मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि तदणंतरोगाहणं रूऊणपलिदोवमस्स असंखेज्जदिभागेण गुणिदमेत्तं तदुवरि वड्ढिदो त्ति। ताधे चउरिंदियलद्धिअपज्जत्तयस्स सव्वजहण्णोगाहणा दीसइ। तदो[3] पदेसुत्तरकमेण पण्णारसण्हं जीवाण मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि तदणंतरोगाहणा रूऊण-पलिदोवमस्स असंखेज्जदिभागेण गुणिदमेत्तं तदोवरि वड्ढिदो त्ति। ताधे पंचेंदियलद्धिअपज्जत्तयस्स जहण्णो-गाहणा दीसइ। तदो पदेसुत्तरकमेण सोलसण्हं [जीवाण] मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि तप्पाउग्गअसंखेज्ज-

जब तक कि इस अवगाहनाके ऊपर एक कम पल्योपमके असंख्यातवें भागसे गुणित तदनन्तर अवगा-हनाप्रमाण वृद्धि होचुकती है। तब बादर वनस्पतिकायिक प्रत्येकशरीर लब्ध्यपर्याप्तककी जघन्य अवगाहना दिखती है। तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे उक्त बारह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प बढ़ता जाता है जब तक कि तदनन्तर अवगाहना एक कम पल्योपमके असंख्यातवें भागसे गुणितमात्र उसके ऊपर वृद्धिको प्राप्त होचुके। तब दो इन्द्रिय लब्ध्यपर्याप्तककी सर्वजघन्य अवगाहना दिखती है। तत्पश्चात् यहांसे आगे प्रदेशोत्तरक्रमसे उक्त तेरह जीवोंकी मध्यम अवगा-हनाका विकल्प बढ़ता जाता है जब तक कि तदनन्तर अवगाहनाविकल्प एक कम पल्योपमके असं-ख्यातवें भागसे गुणितमात्र उसके ऊपर वृद्धिको प्राप्त होचुके। तब तीन इन्द्रिय लब्ध्यपर्याप्तककी सर्वजघन्य अवगाहना दिखती है। इसके पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे उक्त चौदह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प बढ़ता जाता है जब तक कि तदनन्तर अवगाहना एक कम पल्योपमके असं-ख्यातवें भागसे गुणितमात्र उसके ऊपर वृद्धिको प्राप्त होचुकती है। तब चार इन्द्रिय लब्ध्यपर्या-प्तककी सर्वजघन्य अवगाहना दिखती है। इसके पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे उक्त पन्द्रह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प बढ़ता जाता है जब तक कि तदनन्तर अवगाहना एक कम पल्योपमके असंख्यातवें भागसे गुणितमात्र इसके ऊपर वृद्धिको प्राप्त करलेती है। तब पंचेन्द्रिय लब्ध्यपर्याप्तककी जघन्य अवगाहना दिखती है। तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे उक्त सोलह [ जीवोंकी ] मध्यम अवगाहनाका विकल्प बढ़ता जाता है जब तक कि इसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंकी वृद्धि

१ द ब मेत्तवड्ढिदि त्ति. २ द तधे. ३ द तदे.

पदेसवड्ढिदो त्ति । तदो सुहुमणिगोदणिव्वत्तिअपज्जत्तयस्स सव्वजहण्णा ओगाहणा दीसइ । तदो पदेसुत्तरकमेण सत्तारसण्हं जीवाणं मज्झिमोगाहणवियप्पं होदि जाव तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसं वड्ढिदो त्ति । ताधे सुहुमणिगोदलद्धिअपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणा दीसइ । तदुवरि णत्थि[1] सुहुमणिगोदलद्धिअपज्जत्तस्स य ओगाहणवियप्पं, सव्वुक्कस्सोगाहणंपत्तादो[2] । तदुवरिं सुहुमवाउकाइयलद्धिअपज्जत्तयप्पहुदि- सोलसण्हं जीवाणं मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि, तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसणूणपंचेंदियलद्धिअपज्जत्तजहण्णोगाहणा रूऊणावलियाए असंखेज्जदिभागेण गुणिदमेत्तं तदुवरि वड्ढिदो त्ति । ताधे सुहुमणिगोदणिव्वत्तिपज्जत्तयस्स जहण्णोगाहणा दीसइ । तदो पहुदि पदेसुत्तरकमेण सत्तरसण्हं मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि तदणंतरोगाहणा आवलियाए असंखेज्जदिभागेण खंडिदेगभागमेत्तं तदुवरि वड्ढिदो त्ति । ताधे सुहुमणिगोदणिव्वत्तिअपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणा दीसइ । तदो उवरि णत्थि तस्स ओगाहणवियप्पा । तं कस्स होदि ? से काले पज्जत्तो होदि त्ति ठिदस्स । तदो पहुदि पदेसुत्तरकमेण सोलसण्हं मज्झिमोगाहणावियप्पं वड्ढदि

प्राप्त होती है । पश्चात् सूक्ष्म निगोद निर्वृत्यपर्याप्तककी सर्वजघन्य अवगाहना दिखती है । तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे उक्त सत्तरह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प होता है जब तक कि इसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंकी वृद्धि होजाती है । तब सूक्ष्म निगोद लब्ध्यपर्याप्तककी उत्कृष्ट अवगाहना दिखती है । इसके ऊपर सूक्ष्म निगोद लब्ध्यपर्याप्तकी अवगाहनाका विकल्प नहीं रहता, क्योंकि वह उत्कृष्ट अवगाहनाको प्राप्त होचुका है । इसलिये इसके आगे सूक्ष्म वायुकायिक लब्ध्यपर्याप्तकको आदि लेकर उक्त सोलह जीवोंकी ही मध्यम अवगाहनाका विकल्प चलता है जब तक कि इसके योग्य असंख्यात प्रदेश कम पंचेन्द्रिय लब्ध्यपर्याप्तककी जघन्य अवगाहना एक कम आवलीके असंख्यातवें भागसे गुणितमात्र इसके ऊपर वृद्धिको प्राप्त होजावे । तब सूक्ष्म निगोद निर्वृत्तिपर्याप्तककी जघन्य अवगाहना दिखती है । फिर यहांसे आगे प्रदेशोत्तरक्रमसे तदनन्तर अवगाहनाके आवलीके असंख्यातवें भागसे खंडित एक भागमात्र इसके ऊपर बढ़ जाने तक उक्त सत्तरह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प बढ़ता जाता है । तब सूक्ष्म निगोद निर्वृत्यपर्याप्तककी उत्कृष्ट अवगाहना दिखती है । इसके आगे उस सूक्ष्म निगोद निर्वृत्यपर्याप्तकी अवगाहनाके विकल्प नहीं रहते । यह अवगाहना किसके होती है ? अनन्तर कालमें पर्याप्त होनेवालेके उक्त अवगाहना होती है । यहांसे आगे प्रदेशोत्तरक्रमसे अव गाहनाके आवलीके असंख्यातवें भागसे खंडित एक भागमात्र उसके ऊपर बढ़ जाने तक उक्त सोलह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प बढ़ता जाता है । इस समय सूक्ष्म निगोद निर्वृत्ति-

१ द ब णद्विद. २ द ब °गाहणं पत्तं तादो. ३ द ब तदा.

जाव इमा ओगाहणा आवलियाए असंखेज्जदिभागेण खंडिदेगखंडमेत्तं तदुवरि वड्डिदो त्ति। ताधे सुहुमणिगोदणिव्वत्तिअपज्जत्तयस्स ओगाहणवियप्पं थक्कदि, सव्वउक्कस्सोगाहणपत्तत्तादो। तदो पदेसुत्तरकमेण पण्णारसण्हं मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसं वड्डिदो त्ति। ताधे सुहुमवाउकाइयणिव्वत्तिअपज्जत्तयस्स सव्वजहण्णोगाहणा दीसइ। तदो पदेसुत्तर [कमेण] सोलण्हं मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसवड्डिदो त्ति। ताधे सुहुमवाउकाइयलद्धिअपज्जत्तयस्स ओगाहणवियप्पं थक्कदि, समुक्कस्सोगाहणं पत्तं। ताधे पदेसुत्तरकमेण पण्णारसण्हं व मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि। केत्तियमेत्तेण? सुहुमणिगोदणिव्वत्तिपज्जत्तस्स उक्कस्सोगाहणं रूऊणावलियाए असंखेज्जदिभागेण गुणिदमेत्तं हेट्ठिम तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसेणूणं तदुवरि वड्डिदो त्ति। ताधे सुहुमवाउकाइयणिव्वत्तिपज्जत्तयस्स जहण्णोगाहणा दीसइ। तदो पदेसुत्तरकमेण सोलसण्हं ओगाहणवियप्पं वड्ढदि इमा ओगाहणा आवलियाए असंखेज्जदिभागेण खंडिदेगखंडं वड्डिदो त्ति। ताधे सुहुमवाउकाइयणिव्वत्तिअपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणा दीसइ। तदो पदेसुत्तरकमेण पण्णारसण्हं मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि तदणंतरोगाहणा आवलियाए असंखेज्जदिभागेण खंडिदेगखंडं तदुवरि वड्डिदो त्ति। ताधे सुहुमवाउकाइयणिव्वत्तिपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणा होदि। तदो पदेसुत्तरकमेण चोद्दसण्हं ओगाहणवियप्पं वड्ढदि तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसं वड्डिदो त्ति। ताधे सुहुमतेउ-

पर्याप्तककी अवगाहनाका विकल्प स्थगित होजाता है, क्योंकि वह सर्वोत्कृष्ट अवगाहनाको प्राप्त होचुका है। पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे उसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंकी वृद्धि होने तक पन्द्रह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प चलता है। तदनन्तर सूक्ष्म वायुकायिक निर्वृत्त्यपर्याप्तककी सर्वजघन्य अवगाहना दिखती है। तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे उसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंकी वृद्धि होने तक सोलह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प चलता है। तब सूक्ष्म वायुकायिक लब्ध्यपर्याप्तककी अवगाहनाका विकल्प स्थगित होजाता है, क्योंकि वह उत्कृष्ट अवगाहनाको पा चुका है। तब प्रदेशोत्तरक्रमसे पन्द्रह जीवोंके समान मध्यम अवगाहनाका विकल्प चलता रहता है। कितने मात्रसे? सूक्ष्म निगोद निर्वृत्तिपर्याप्तकी उत्कृष्ट अवगाहनाको एक कम आवलीके असंख्यातवें भागसे गुणितमात्र अधस्तन उसके योग्य असंख्यात प्रदेश कम उसके ऊपर वृद्धि होने तक। तब सूक्ष्म वायुकायिक निर्वृत्ति पर्याप्तककी जघन्य अवगाहना दिखती है। तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे सोलह जीवोंकी अवगाहनाका विकल्प तब तक चालू रहता है जब तक ये अवगाहनायें आवलीके असंख्यातवें भागसे खंडित एक भागप्रमाण वृद्धिको प्राप्त न होजांय। उस समय सूक्ष्म वायुकायिक निर्वृत्तिअपर्याप्तकी उत्कृष्ट अवगाहना दिखती है। तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे पन्द्रह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प तब तक चलता है जब तक कि तदनंतर अवगाहना आवलीके असंख्यातवें भागसे खण्डित एक खण्डप्रमाण इसके ऊपर वृद्धिको प्राप्त न हो चुके। उस समय सूक्ष्म वायुकायिक निर्वृतिपर्याप्तककी उत्कृष्ट अवगाहना होती है। तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे चौदह जीवोंकी अवगाहनाका विकल्प उसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंकी वृद्धि होने तक बढ़ता जाता है। उस समय सूक्ष्म

१ द ब °गाहणं पत्तं तदो पदेसुत्तर°. २ द ब संओगाहणं°.

काइयणिव्वत्तिअपज्जत्तयस्स जहण्णोगाहणा दीसइ । तदो पदेसुत्तरकमेण पण्णारसण्हं मज्झिमोगाहण-वियप्पं वच्चदि तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसं वड्ढिदो त्ति । ताधे सुहुमतेउकाइयलद्धिअपज्जत्तयस्स ओगाहण-वियप्पं थक्कदि, स उक्कस्सोगाहणं पत्तं । तदो पदेसुत्तरकमेण चोद्दसण्हं ओगाहणवियप्पं वच्चदि । केत्तियमेत्तेण ? सुहुमवाउकाइयणिव्वत्तिपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणा रूऊणावलियाए असंखेज्जदिभागेण गुणिदं तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसेणूणं तदुवरि वड्ढिदो त्ति । ताधे सुहुमतेउकाइयणिव्वत्तिपज्जत्तयस्स जहण्णोगाहणा दीसइ । तदो पदेसुत्तरकमेण पण्णारसण्हं ओगाहणवियप्पं गच्छदि तदणंतरोगाहणं आवलियाए असंखेज्जदिभागेण खंडिदेगखंडं वड्ढिदो त्ति । ताधे सुहुमतेउकाइयणिव्वत्तिअपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणा दीसइ । तदो पदेसुत्तरकमेण चोद्दसण्हं मज्झिमोगाहणवियप्पं वच्चदि तदणंतरोगाहणं आवलियाए संखेज्जदिभागेण खंडिदेगखंडं तदुवरि वड्ढिदो त्ति । ताधे सुहुमतेउकाइयणिव्वत्तिपज्जत्त-यस्स उक्कस्सोगाहणा दीसइ । एत्तियमेत्ताणि चेव तेउकाइयजीवस्स ओगाहणवियप्पा । कुदो ? समुक्कस्सो-गाहणवियप्पं[1] पत्तं । ताधे पदेसुत्तरकमेण तेरसण्हं जीवाणं मज्झिमोगाहणवियप्पं वच्चदि तप्पाउग्ग-असंखेज्जपदेसं वड्ढिदो त्ति । ताधे सुहुमआउकाइयणिव्वत्तिअपज्जत्तयस्स जहण्णोगाहणा दीसइ । तदो

तेजस्कायिक निर्वृत्तिअपर्याप्तककी जघन्य अवगाहना दिखती है । तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे उसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंकी वृद्धि होने तक पन्द्रह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प चलता है । उस समय सूक्ष्म तेजस्कायिक लब्ध्यपर्याप्तककी अवगाहनाका विकल्प विश्रान्त हो जाता है, क्योंकि वह उत्कृष्ट अवगाहनाको प्राप्त होचुका है । तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे चौदह जीवोंकी अवगाहनाका विकल्प चलता रहता है । कितने मात्रसे ? सूक्ष्म वायुकायिक निर्वृति-पर्याप्तककी उत्कृष्ट अवगाहनाको एक कम आवलीके असंख्यातवें भागसे गुणित इसके योग्य असंख्यात प्रदेश कम उसके ऊपर वृद्धिके होने तक । तब सूक्ष्म तेजस्कायिक निर्वृतिपर्याप्तकी जघन्य अवगाहना दिखती है । तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे पन्द्रह जीवोंकी अवगाहनाका विकल्प तब तक चलता है जब तक तदनन्तर अवगाहना आवलीके असंख्यातवें भागसे खण्डित एक भाग प्रमाण वृद्धिको प्राप्त न हो जावे । उस समय सूक्ष्म तेजस्कायिक निर्वृत्यपर्याप्तककी उत्कृष्ट अवगाहना दिखती है । पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे चौदह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प तब तक चलता है जब तक कि तदनन्तर अवगाहना आवलीके असंख्यातवें भागसे खण्डित एक भागमात्र इसके ऊपर वृद्धिको प्राप्त न हो जावे । तब सूक्ष्म तेजस्कायिक निर्वृतिपर्याप्तककी उत्कृष्ट अवगाहना दिखती है । इतने मात्र ही तेजस्कायिक जीवकी अवगाहनाके विकल्प है, क्योंकि यह उत्कृष्ट अवगाहनाको प्राप्त होचुका है । इसके पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे तेरह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प तब तक चालू रहता है जब तक कि उसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंकी वृद्धि न हो चुके । तब फिर सूक्ष्म जलकायिक निर्वृत्यपर्याप्तककी जघन्य अवगाहना दिखती है ।

१ द ब कदिसे उक्कस्सोगाहणवियप्प ।

पदेसुत्तरकमेण चोद्दसण्हं जीवाण मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसं वड्ढिदो त्ति। ताधे सुहुमआउकाइयलद्धिअपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणा दीसइ। तदो पदेसुत्तरकमेण तेरसण्हं जीवाण मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि। केत्तियमेत्तेण। सुहुमतेउकाइयणिव्वत्तिपज्जत्तुक्कस्सोगाहणं रूऊणावलियाए असंखेज्जदिभागेण गुणिदमेत्तं पुणो तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसपरिहीणं तदुवरि वड्ढिदो त्ति। ताधे सुहुमआउकाइयणिव्वत्तिपज्जत्तयस्स जहण्णोगाहणा दीसइ। तदो पदेसुत्तरकमेण चोद्दसण्हं जीवाणं मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि तदणंतरोगाहणा[1] आवलियाए असंखेज्जदिभागेण खंडिदेगखंडमेत्तं तदुवरि वड्ढिदो त्ति। ताधे सुहुमआउकाइयणिव्वत्तिअपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणा दीसइ। तदो पदेसुत्तरकमेण तेरसण्हं मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि तदणंतरोगाहणा आवलियाए असंखेज्जदिभागेण खंडिदेगखंडमेत्तं तदुवरि वड्ढिदो त्ति। ताधे सुहुमआउकाइयणिव्वत्तिपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणा होदि। एत्तियमेत्ता आउकाइयजीवाणं ओगाहणवियप्पा[2]। कुदो। सव्वोक्कस्सोगाहणं पत्तत्तादो[3]। तदो पदेसुत्तरकमेण बारसण्हं मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसं वड्ढिदो त्ति। ताधे सुहुमपुढविकाइयणिव्वत्तिअपज्जत्तयस्स जहण्णोगाहणा दीसइ।

तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे चौदह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प उसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंकी वृद्धि होने तक चलता रहता है। इस समय सूक्ष्म जलकायिक लब्ध्यपर्याप्तककी उत्कृष्ट अवगाहना दिखती है। पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे तेरह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प चलता रहता है। कितने मात्रसे ? सूक्ष्म तेजस्कायिक निर्वृत्तिपर्याप्तककी उत्कृष्ट अवगाहनाके एक कम आवलीके असंख्यातवें भागसे गुणितमात्र पुनः उसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंसे रहित इसके ऊपर वृद्धि होने तक। तब सूक्ष्म जलकायिक निर्वृत्तिपर्याप्तकी जघन्य अवगाहना दिखती है। तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे चौदह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प तब तक चलता है जब तक कि तदनन्तर अवगाहना आवलीके असंख्यातवे भागसे खण्डित एक भागमात्र उसके ऊपर वृद्धिको प्राप्त न हो चुके। तब सूक्ष्म जलकायिक निर्वृत्त्यपर्याप्तककी उत्कृष्ट अवगाहना दिखती है। तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे तेरह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प तब तक चलता है जब तक तदनन्तर अवगाहना आवलीके असंख्यातवें भागसे खण्डित एक भागमात्र उसके ऊपर वृद्धिको न प्राप्त होचुके। उस समय सूक्ष्म जलकायिक निर्वृत्तिपर्याप्तककी उत्कृष्ट अवगाहना होती है। इतने मात्र ही जलकायिक जीवोंकी अवगाहनाके विकल्प हैं, क्योंकि सर्वोत्कृष्ट अवगाहना प्राप्त होचुकी है। तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे बारह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प उसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंकी वृद्धि होने तक चालू रहता है। तब सूक्ष्म पृथिवीकायिक निर्वृत्यपर्याप्तककी जघन्य अवगाहना दिखती है। यहांसे आदि लेकर प्रदेशोत्तर-

१ द ब तदंतरोगाहणा. २ द ब °वियप्पं. ३ द ब °गाहणं पत्तं तादो.

तदो[1] पहुदि पदेसुत्तरकमेण तेरसण्हं मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसं वड्ढिदो त्ति। ताधे सुहुमपुढविलद्धिअपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणा दीसइ। तदो पदेसुत्तरकमेण बारसण्हं जीवाणं मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि। केत्तियमेत्तेण। सुहुमआउकाइयणिव्वत्तिपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणं रूऊणाव-लियाए असंखेज्जदिभागेण गुणिदमेत्तं पुणो तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसेणूणं तदुवरि वड्ढिदो त्ति। ताधे सुहुम-पुढविकाइयणिव्वत्तिपज्जत्तयस्स जहण्णोगाहणा दीसइ। तदो पदेसुत्तरकमेण तेरसण्हं जीवाणं मज्झिमो-गाहणवियप्पं वड्ढदि तदणंतरोगाहणं आवलियाए असंखेज्जदिभागेण खंडिदेयखंडमेत्तं तदुवरि वड्ढिदो त्ति। ताधे सुहुमपुढविणिव्वत्तिअपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणं दीसइ। तदो[2] पदेसुत्तरकमेण बारसण्हं जीवाणं मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि तदणंतरोगाहणा आवलियाए असंखेज्जदिभागेण खंडिय तत्थेगभागं तदुवरि वड्ढिदो त्ति। तदो सुहुमपुढविकाइयणिव्वत्तिपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणं दीसइ। तदोवरि सुहुमपुढवि-काइयस्स ओगाहणवियप्पं णत्थि। तदो पदेसुत्तरकमेण एक्कारसण्हं जीवाणं मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसं वड्ढिदो त्ति। ताधे बादरवाउकाइयणिव्वत्तियपज्जत्तयस्स जहण्णोगाहणं

क्रमसे तेरह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प उसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंकी वृद्धि होने तक चालू रहता है। तब सूक्ष्म पृथिवीकायिक लब्ध्यपर्याप्तककी उत्कृष्ट अवगाहना दिखती है। पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे बारह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प बढ़ता रहता है। कितने मात्रसे? सूक्ष्म जलकायिक निर्वृत्तिपर्याप्तकी उत्कृष्ट अवगाहनाके एक कम आवलीके असंख्यातवें भागसे गुणितमात्र पुनः उसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंसे कम इसके ऊपर वृद्धि होने तक। उस समय सूक्ष्म पृथिवीकायिक निर्वृत्तिपर्याप्तकी जघन्य अवगाहना दिखती है। पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे तेरह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प तब तक चलता रहता है जब तक तदनंतर अवगाहना आवलीके असंख्यातवें भागसे खण्डित एक भागमात्र उसके ऊपर वृद्धिको प्राप्त न हो चुके। तब सूक्ष्म पृथिवीकायिक निर्वृत्त्यपर्याप्तकी उत्कृष्ट अवगाहना दिखती है। पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे बारह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प तदनन्तर अवगाहनाको आवलीके असंख्यातवें भागसे खण्डित करके उसमेंसे एक भागप्रमाण उसके ऊपर वृद्धि होने तक चलता रहता है। तत्पश्चात् सूक्ष्म पृथिवीकायिक निर्वृत्तिपर्याप्तकी उत्कृष्ट अवगाहना दिखती है। इसके आगे सूक्ष्म पृथिवीकायिककी अवगाहनाका विकल्प नहीं है। पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे ग्यारह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प उसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंकी वृद्धि होने तक चलता रहता है। तब बादर वायुकायिक निर्वृत्त्यपर्याप्तकी जघन्य अवगाहना

१ द ब तदा. २ द ब तदा.

दीसइ। तदो पदेसुत्तरकमेण बारसण्हं जीवाणं मज्झिमोगाहणवियप्पं वड्ढदि तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसं वड्ढिदो त्ति। ताधे बादरवाउकाइयलद्धिअपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणं दीसइ। तदो पदेसुत्तरकमेण एक्कारसण्हं मज्झिमोगाहणवियप्पं वच्चदि। तं केत्तियमेत्तेण इदि उत्ते सुहुमपुढविकाइयणिव्वत्तिपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणा रूऊणपलिदोवमसंखेज्जदिभागेण गुणिदं पुणो तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसपरिहीणं तदुवरि वड्ढिदो त्ति। ताधे बादरवाउकाइयणिव्वत्तिपज्जत्तयस्स जहण्णिया ओगाहणा दीसइ। तदो पदेसुत्तरकमेण बारसण्हं मज्झिमोगाहणवियप्पं वच्चदि तदणंतरोगाहणं आवलियाए असंखेज्जदिभागेण खंडियमेत्तं तदुवरि वड्ढिदो त्ति। [ताधे बादरवाउकाइयणिव्वत्तिअपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणा दीसइ। तदो पदेसुत्तरकमेण एक्कारसण्हं मज्झिमोगाहणवियप्पं वच्चदि तदणंतरोगाहणं आवलियाए असंखेज्जदिभागेण खंडिदेगखंडं तदुवरि वड्ढिदो त्ति]। ताधे[1] बादरवाउकाइयपज्जत्तयस्स उक्कस्सोगाहणं दीसइ। तदुवरि तस्स ओगाहणवियप्पा णत्थि, सव्वुक्कस्सं पत्तत्तादो। तदो पदेसुत्तरकमेण दसण्हं जीवाण मज्झिमोगाहणवियप्पं वच्चदि तप्पाउग्गअसंखेज्जपदेसं वड्ढिदो त्ति। ताधे बादरतेउकाइयणिव्वत्तिअपज्जत्तयस्स जहण्णोगाहणा दीसइ।

दिखती है। पश्चात् प्रदेशोत्तर क्रमसे बारह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प उसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंकी वृद्धि होने तक बढ़ता रहता है। उस समय बादर वायुकायिक लब्ध्यपर्याप्तककी उत्कृष्ट अवगाहना दिखती है। पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे ग्यारह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प चलता रहता है। वह कितने मात्रसे, इस प्रकार कहनेपर उत्तर देते हैं कि सूक्ष्म पृथिवीकायिक निर्वृत्तिपर्याप्तककी उत्कृष्ट अवगाहनाके एक कम पल्योपमके असंख्यातवें भागसे गुणित पुनः उसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंसे हीन उसके ऊपर वृद्धि होने तक। उस समय बादर वायुकायिक निर्वृत्तिपर्याप्तककी जघन्य अवगाहना दिखती है। पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे बारह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प तब तक चलता है जब तक कि तदनन्तर अवगाहना आवलीके असंख्यातवें भागसे खण्डितमात्र इसके ऊपर वृद्धिको प्राप्त न होचुके। [तब बादर वायुकायिक निर्वृत्त्यपर्याप्तकी उत्कृष्ट अवगाहना दिखती है। पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे ग्यारह जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प तब तक चालू रहता है जब तक तदनन्तर अवगाहना आवलीके असंख्यातवें भागसे खण्डित करनेपर एक भाग प्रमाण उसके ऊपर वृद्धिको प्राप्त होती है।] तब बादर वायुकायिक निर्वृत्तिपर्याप्तकी उत्कृष्ट अवगाहना दिखती है। इसके आगे उसकी अवगाहनाके विकल्प नहीं हैं, क्योंकि वह सर्वोत्कृष्ट अवगाहनाको प्राप्त कर चुका है। तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे दश जीवोंकी मध्यम अवगाहनाका विकल्प उसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंकी वृद्धि होने तक चलता रहता है। तब बादर तेजस्कायिक निर्वृत्त्यपर्याप्तककी जघन्य अवगाहना दिखती है। तत्पश्चात् प्रदेशोत्तरक्रमसे ग्यारह

१ द ब तदे.

